# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान सम्पादक – दशरथ शर्मा, एम.ए.,डी.लिट्.
निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर

ग्रन्थाङ्क ११९

श्रीविश्वनाथदेवप्रणीतम्

# सङ्गीतरघुनन्दनम्

[व्यङ्ग्यार्थचन्द्रिकाख्यया स्वोपज्ञव्याख्यया संवलितम्]



प्रकाशक
राजस्थान - राज्य - संस्थापित
राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान
जोधपुर (राजस्थान)
RAJASTHAN ORIENTAL RESEARCH INSTITUTE, JODHPUR.
1974

राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान सम्पादक – दशरथ शर्मा, एम.ए.,डी.लिट्.
निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर

ग्रन्थाङ्क ११९

श्रीविश्वनाथदेवप्रणीतम्

# सङ्गीतरघुनन्दनम्

[व्यङ्ग्यार्थचन्द्रिकाख्यया स्वोपज्ञव्याख्यया संवलितम्]



प्रकाशक
राजस्थान - राज्य - संस्थापित
**राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान**
जोधपुर (राजस्थान)
RAJASTHAN ORIENTAL RESEARCH INSTITUTE, JODHPUR.
**1974**

श्रीविश्वनाथदेवप्रणीतम्

# सङ्गीतरघुनन्दनम्

[व्यङ्ग्यार्थचन्द्रिकाख्यया स्वोपज्ञव्याख्यया संवलितम्]


सम्पादक

दशरथ शर्मा, एम.ए.,डी.लिट्.

भूतपूर्व इतिहासाचार्य

जोधपुर विश्वविद्यालय

जोधपुर



प्रकाशक

राजस्थानराज्य-संस्थापित

**राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान**

**जोधपुर (राजस्थान)**

विक्रमाब्द २०३० | भारतराष्ट्रीयशकाब्द १८९५ | ख्रिस्ताब्द १९७४
प्रथमावृत्ति १००० | | मूल्य रु० ५.२५

मुद्रक : समयसार प्रेस, जोधपुर

राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

राजस्थान - राज्य द्वारा प्रकाशित

सामान्यत: अखिल भारतीय तथा विशेषत: राजस्थान-प्रदेशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, हिन्दी, राजस्थानी आदि भाषा-निबद्ध
विविधवाङ्मयप्रकाशिनी विशिष्ट ग्रन्थावली

प्रधान सम्पादक
दशरथ शर्मा, एम.ए., डी.लिट्.
निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

ग्रन्थाङ्क ११९

श्रीविश्वनाथदेवप्रणीतम्

# सङ्गीतरघुनन्दनम्

[व्यङ्ग्यार्थचन्द्रिकाख्यया स्वोपज्ञव्याख्यया संवलितम्]

प्रकाशक
राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर (राज०)
१९७४ ई०

# प्रधानसम्पादकीय वक्तव्य

'सङ्गीतरघुनन्दनम्' को "राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला" के ११६ वें पुष्प के रूप में प्रस्तुत करते हुए हमें अत्यन्त प्रसन्नता है। उससे पूर्व महाराजा श्रीविश्वनार्थांसह ने भगवद्भक्ति से ओतप्रोत अनेक ग्रन्थ सहृदय जनता के सम्मुख प्रस्तुत किये थे। किन्तु, देववाणी-प्रेमी जनता की मांग थी कि महाराजा संस्कृत में भी अपनी कृति और विचारों को उसके संमुख रखें। महाराजा से अब तक अनेक उत्तम ग्रन्थों की भेंट देवी सरस्वती को मिल चुकी थी। अब आवश्यकता थी एक उत्तमोत्तम काव्य की—ऐसे काव्य की जिसे वे भगवत्कृति तक मान सकें और उसे प्रस्तुत करते समय अपने आपको केवल साधनमात्र समझें।

काव्य की सहचरी 'व्यङ्ग्यार्थचन्द्रिका" नाम की टीका को रचना भी स्वयं महाराजा विश्वनाथ ने की है। ग्रन्थ के अर्थ-गौरव को समझने के लिए यह विशेष रूप से पठनीय है।

दशरथ शर्मा
निदेशक

राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान,
जोधपुर।
वसंत पञ्चमी, संवत् २०३०।

# — विषयानुक्रम —

| विषय : | | | | पत्राणि |
|---|---|---|---|---|

# प्रास्ताविक

भारत में काव्यधारा अनेक रूप में प्रवाहित हुई है। उसने अनेक रसों का आश्रय लिया है और अपनी अनेकरूपा अभिव्यक्ति से उसे समृद्ध किया है। ऐसा कोई रस नहीं, कोई ऐसी भाषा नहीं, जिसमें भारतीय कवि की प्रतिभा न स्फुरित हुई हो; और न कोई ऐसा समुदाय ही है जो भारती के इस प्रसाद से वंचित रहा हो। राजा और रंक, ब्राह्मण और शूद्र, स्त्री और पुरुष, बालक और वृद्ध सभी पर इसकी कृपा हुई है।

हाँ, यह अवश्य है कि देश, काल और आश्रय के भेद से यह कृपा विभिन्न रूप धारण करती रही है। मध्यकाल में जब हिन्दू-मुस्लिम-संघर्ष जोरों पर था, इसने चन्द्र वरदाई, श्रीधर और पद्मनाभ के काव्य को ओजस्विता प्रदान की। मलिक मुहम्मद जायसी के हाथों यह सूफी रंग से रंजित हुई। अकबर बादशाह के शान्ति और समृद्धि के युग में यही भक्ति-प्रवणा हुई। भगवान् में अनुराग भक्ति का मुख्य लक्षण है, और भगवत्सान्निद्ध्य ही भक्त का परम पुरुषार्थ। उसे मोक्ष की भी कोई लालसा नहीं। किन्तु भक्त भगवान् को एक ही रूप में नहीं देखते। कोई उसे सखा, तो कोई उसे स्वामी, कोई उसे बालक, तो कोई उसका प्रेमी के रूप में दर्शन करता है। इसी दृष्टि-वैविध्य के कारण भक्तिभाव में भी विविधता हुई है। सूरदास, तुलसीदास और मीराँ तीनों ही भगवद्भक्त थे। सूरदास और मीराँ ने भगवान् को कृष्ण के रूप में देखा; तुलसीदास ने राम को परब्रह्म मानते हुए उनकी भक्ति की। किन्तु यह ध्यान रहे कि तुलसीदास ने राम के जिस रूप की अभिव्यक्ति की, वह परम्परा के अनुकूल थी; वह कोई नयी वस्तु नहीं। हजारों वर्ष पूर्व आदि कवि वाल्मीकि के सामने देवर्षि नारद ने उसे विवृत किया था।[1]

यही रामायणीय परम्परा प्राचीन रामकाव्यों और नाटकों में रक्षित है, चाहे लेखक कालिदास हो या परतर कोई अन्य कवि। योगवासिष्ठ और अध्यात्म-रामायण में भी राम का उदात्त स्वरूप प्रदर्शित है और यह उदात्त स्वरूप उस कोटि तक पहुँचता है जिसमें भक्त राम को केवल पुरुषोत्तम के रूप में ही नहीं, भगवान् के रूप में देखता है।

---

१. देखें परिशिष्ट—१।



कृष्णपरक भक्तिधारा आरम्भ से ही राम-धारा से कुछ भिन्न थी। श्रीमद्भागवत के कृष्ण गोपीवल्लभ, केशि- कंस-निषूदन एवं कुब्जाप्रणयी हैं। गोपियों को जीव का प्रतीक मान कर कृष्णलीला को समझना सम्भव है, परन्तु प्राकृत पुरुष अधिकतर ऐसा नहीं करते; और जो स्वयं उस तथ्य के ज्ञाता हैं, उन्हें इस तत्व को समझाने की आवश्यकता ही क्या है ? उस प्रकृष्ट भक्ति से प्रभावित गौरांग महाप्रभु चैतन्य अपने पुंस्त्व को सर्वथा भूलकर कह उठते हैं—

"आश्लिष्य वा पादरतां पिनष्टु मा-
मदर्शनात् मर्महतां करोतु वा ।
यथा तथा वा विदधातु लम्पटो
मत्प्राणनाथस्तु स एव नाऽपरः ॥

ब्रह्मवैवर्त्तपुराण में शृंगारिता अपने उत्कर्षबिन्दु पर पहुँची है। उसकी रासक्रीड़ा में राधा और सुशीलादि तेंतीस सखियाँ सम्मिलित हुई थीं। सुशीला और चन्द्रमुखी के साथ सोलह-सोलह हजार; कदम्बमाला और माधवी के साथ तेरह और ग्यारह; यमुना और कुन्ती के साथ चौदह और दश; जाह्नवी और पद्ममुखी के साथ नौ-नौ; सावित्री और पारिजाता के साथ पन्द्रह और दश; सुधामुखी और स्वयंप्रभा के साथ चौदह और सात हजार; सर्वमंगला के साथ सोलह और गौरीपद्मा के साथ चौदह; कालिका और कमला के साथ सोलह और तेरह; दुर्गा और सरस्वती के साथ सोलह और तेरह; भारती और अपर्णा के साथ दश और चौदह: रति और गंगा के साथ दश और चौदह; अम्बिका और सती के साथ सोलह और तेरह; नन्दिनी और सुन्दरी के पीछे चौदह और तेरह; कृष्णप्रिया और सुन्दरी के साथ सोलह-सोलह; और चम्पा एवं चन्दना के पीछे तेरह और सोलह हजार गोपियाँ आईं (श्रीकृष्ण-जन्मखण्ड, अध्याय २८)। इसके बाद का वर्णन अत्यन्त शृंगारपूर्ण है। सम्भव है कि ऐसे ही वर्णनों के आधार पर मध्यकालीन मन्दिरों की भित्तियों पर उत्कीर्ण अश्लील मूर्त्तियाँ बनी हों।

रीतिकाल में तो नख-शिख और शृंगारवर्णन की मानों बाढ ही आ गई। फिर रामकाव्य उससे किस तरह अछूता रहता ? तुलसी-काल में रचित भी अनेक ऐसे छोटे-मोटे ग्रन्थ हैं जिनमें इस नवीन धारा की छाप स्पष्ट रूप से वर्त्तमान है। उनके बाद के ग्रन्थों का तो कहना ही क्या है। इनकी संख्या तो इतनी अधिक है कि कुछ विद्वानों का मत है कि तुलसी अपने समकालीन भक्ति के क्षेत्र में शृंगारी रामभक्ति के एक अपवाद से प्रतीत



होते हैं । यदि इन ग्रन्थों का हमें विशेष ज्ञान नहीं है, तो इसका यही कारण हो सकता है कि इन सिद्धान्तों को गोपनीय रखा जाता था और आचार्यगण केवल योग्य एवं अधिकारी साधकों को ही इनका उपदेश देते थे । इसलिए यह साहित्य विपुल राशि में होता हुआ भी प्रकाशन के अभाव में जनसामान्य के समक्ष न आ सका ।

साम्प्रदायिक रामसाहित्य में यह माधुर्य-भक्ति की धारा पाँच नामों से अभिहित है—जानकीसम्प्रदाय, रहस्यसम्प्रदाय, रसिकसम्प्रदाय, जानकीवल्लभसम्प्रदाय और सियारामसम्प्रदाय । इनमें 'रसिकसम्प्रदाय' नाम का प्रचलन ही सर्वाधिक हुआ । इसका कारण यह दिया जाता है कि इस धारा के प्रवर्त्तक अग्रदास को इस धारा के अनुयायियों ने रसिक-नाम से ही अभिहित किया है । कृष्णभक्ति में प्रायः शृंगारी भक्तों को ही रसिक कहा गया है, किन्तु रामभक्ति में अन्य प्रकार के भक्तों के लिए भी रसिक-शब्द प्रयुक्त होता है। आचार्य बाल अली ने वात्सल्य, दास्य, सख्य और शृंगारी भाव से सीताराम की उपासना करने वालों को रसिक माना है और इन भक्तों में भी सखीभाव से भगवान् की उपासना करने वालों को सबसे ऊँचा स्थान दिया है। फिर भी अपने भावसम्बन्ध के अनुसार ये एक दूसरे से परमस्नेहयुक्त व्यवहार करते थे। सखाभावना वाले सन्त रामसखे की तो स्पष्ट घोषणा थी कि सीता और राम के विवाह से निमिवंशी सब उनके साले थे ।

रसिकसाधना के प्रवर्त्तन का श्रेय ध्यानमञ्जरी आदि ग्रन्थों के रचयिता स्वामी अग्रदास को है। हिन्दीसाहित्य में भक्तिमार्ग के प्रथम लेखक नाभादास इन्हीं के शिष्य थे। अपनी माधुर्यभक्ति के ही कारण ये नाभा अली के नाम से भी प्रसिद्ध हैं । नाभाजी ने सीता-राम की चारुशीला और चन्द्रकला नाम की दो सखियों को मुख्य स्थान दिया है । आगे जाकर इन्हीं के नाम से रसिक-सम्प्रदाय की दो मुख्य शाखाएँ स्थापित हुईं ।

अकबर और जहाँगीर के समय भक्ति-सम्प्रदाय की रसिकधारा फलती-फूलती रही, किन्तु शाहजहाँ के समय से हिन्दुओं पर अत्याचार होने लगे और औरंगजेब जब गद्दी पर बैठा, तो हिन्दुओं की दशा और भी खराब हो गई । अयोध्या पर तो इनकी कठोर दृष्टि विशेष रूप से थी । इसके अतिरिक्त साम्प्रदायिक संघर्ष का भी रामभक्तों को सामना करना पड़ा ।



मुगल-साम्राज्य के पतन के बाद हिन्दू किसी अंश तक जागृत हुए। दिल्ली के परवर्ती मुगल-शासकों और अवध के नबाबों का उनसे व्यवहार अच्छा था। मन्दिरों का जीर्णोद्धार और निर्माण हुआ और अखाड़ों की स्थापना हुई। उन्नीसवीं शताब्दी में रसिक-आचार्य रामचरणदास जी के नेतृत्व में रसिकसम्प्रदाय का अत्यधिक प्रसार हुआ। पूर्वाचार्यों के समान इन्होंने भी कहा:—

> "सखि सखा अरु दास जो, भाव बिना नहिं होई।
> तीनों को अधिकार यह, भाव भावमय सोई॥"

कृष्णभक्ति का भी रामभक्ति पर प्रभाव इस समय विशेष रूप से द्रष्टव्य है। इसी को ध्यान में रखते हुए डॉ० भगवतीप्रसादसिंह ने लिखा है— "दोनों माधुर्यप्रधान सम्प्रदायों में सखाओं और सखियों के भेद, यूथेश्वरियों की कल्पना एवं युगल-विलासलीलाओं के वर्णनों में प्राप्त एकरूपता से इसका समर्थन होता है। सखीभाव के उपासक सन्तों ने अपने आचार्यों को 'युगल सरकार' एवं उन षोडश मुख्य सखियों का अवतार माना है, जो सीताजी की बाल सखियाँ और महाराज जनक तथा उनके भाइयों की पुत्रियाँ थीं। वे अपने आत्म-स्वरूप को यूथेश्वरियों की बहिनों अथवा निमिवंशी कुमारियों से अभिन्न मानते हैं और सीताजी के साथ ही स्वयं को राम की परिणीता समझते हैं, किन्तु स्वामी से उनका सम्बन्ध सीधा न होकर सीताजी के माध्यम से होता है, कारण कि उनका सीता से अलग कोई स्वतन्त्र अस्तित्व ही नहीं है। दार्शनिक दृष्टि से वे सीताजी की अंशभूता तथा अंगभूता हैं अत एव जार, परकीया तथा सपत्नीभाव की कल्पना रामभक्ति की इस रागात्मिका धारा में न हो सकी।"

### महाराजा विश्वनाथसिंह

इसी भक्ति-धारा के प्रमुख व्यक्तियों में महाराजा विश्वनाथसिंह की भी गणना की जा सकती है। महाराजा विश्वनाथसिंह रामभक्ति की इस रसिक-धारा के सहायकमात्र ही नहीं थे, प्रत्युत इनकी विधिपूर्वक दीक्षित साधकता के भी प्रमाण मिलते हैं। रसिकभक्ति का प्रकार एक नहीं है, अपि तु विभिन्न उपासकों ने इस धारा की विविध विधाओं का आश्रय लिया है—यह रसिक-साहित्यपरम्परा के अवेक्षण से स्पष्ट प्रतीत होता है। अतः रसिकभक्ति के

आचार्यों की जीवन-गाथा के साथ उनकी भक्तिविधा भी विशिष्ट महत्त्व रखती है। वस्तुत: रसिक कवि स्वसम्मत भक्तिविधा से प्रेरित होकर तदनुकूल भावनाओं की अभिव्यक्ति के लिए काव्य को माध्यम बनाता है। किसी भी व्यक्ति की कृति-विशेष वह स्वच्छ आदर्श है जिसमें उसके व्यक्तित्व की प्रतिकृति स्पष्ट रूप में प्रतिबिम्बित होती है। अत: महाराजा विश्वनाथसिंह का जीवनपरिचय प्रस्तुत करते समय उनकी वैयक्तिक भक्तिविधा का अनुसन्धान हमारे लिए आवश्यक हो जाता है। इनके विषय में कहा जाता है कि वे श्रीसीताराम की अष्टयाम-भावना सखीरूप में किया करते थे। मानव को प्रत्येक क्षेत्र में प्रारम्भिक प्रवेश करते समय गुरु की आवश्यकता रहती है। कुछ जन्मजात प्रतिभाओं के विषय में यह अपवाद भी हो सकता है: परन्तु गुरु का जीवन में अपरिहार्य महत्त्व होता है। महाराजा विश्वनाथसिंह को भी शृंगारी साधना के रहस्यों का सम्यक् ज्ञान प्राप्त करने के लिए गुरु की आवश्यकता हुई और तदनुसार उन्होंने महात्मा प्रियादास से 'षडक्षर राममंत्र' का उपदेश ग्रहण किया था। इनके पुत्र महाराजा रघुराजसिंह ने इनकी सखीभावना से युक्त भक्ति एवं षडक्षर राममन्त्र की प्राप्ति के विषय में रामरसिकावली में कहा है—

करें भावना ध्यानहिं माँहीं। सखीरूप सियरामहिं काहीं।
एक समय विशुनाथ को, स्वप्ने शंकर आय।
राम षडक्षर मन्त्र को, तेहि एकान्त ले जाय॥

विश्वनाथसिंह ने प्रारम्भ में रसिकभक्ति की सखीरूप विधा को अपनाया, परन्तु यह अनुश्रुति है कि एक बार वे चित्रकूट के नित्यरास में सखीरूप में सम्मिलित हुए थे और इसके बाद वे जीवनपर्यन्त स्वयं को दिव्यदम्पती का पार्षद मानकर उनकी उपासना में तल्लीन हो गये। जैसा कि—

आयो पुनि रीवाँ नगर, राम रंग महँ छाकि।
पार्षद वपु मानत निजै, रहन लगो प्रभु ताकि॥

उस समय से कवि की रासलीला में बहुत श्रद्धा हो गई और वे राम का सर्वत्र 'रासबिहारी' के रूप में दर्शन करने लगे।

प्रस्तुत ग्रन्थ 'संगीतरघुनन्दन' में हमें सर्वत्र रसिक राम के रसमय चरित्र के दर्शन होते हैं। वास्तव में रासविहारी राम के रसमय चरित्र में रमण करना ही कवि को अभिप्रेत है। यथा—



यदधिकरति रसपतिरपि कुरुते पश्यन्ननिशनिवासम् ।
विश्वनाथनाथोऽपि ससीतस्तनुते रासविलासम् ।।४।। (द्वि० सर्ग)

प्रस्तुत श्लोक के उद्धरण से स्पष्ट है कि कवि के राम सीता के साथ रासविलास में रात-दिन तल्लीन हैं: रसपति शृंगार का वहाँ सदैव आवास है । कवि ने राम को 'विश्वनाथनाथ' पद से सम्बोधित किया है और यह पद कवि के दास्यभाव (सेवकभाव) की ओर इंगित करता है ।

संगीतरघुनन्दन के प्राय: प्रत्येक सर्ग के अन्त में कवि ने 'श्रीरामचन्द्र कृपापात्राधिकारी' शब्द प्रयुक्त कर भी राम के प्रति अपने दास्यभाव को अभिव्यक्त किया है । अत: इस काव्य में कवि की भक्तिविधा सखीरूप या अन्य प्रकार की नहीं कही जा सकती । कवि ने सेवकभाव के माध्यम से राम के अतिरसिक स्वरूप को प्रस्तुत करने का भरसक प्रयत्न किया है । टीका में भी यत्र-तत्र कवि की 'तेन च श्रीरघुनन्दनस्यातिरसिकत्वमिति', इत्यादि उक्तियों द्वारा यह तथ्य स्पष्ट हो जाता है ।

**'संगीतरघुनन्दन' की विशिष्टता**

प्रस्तुत रचना से पूर्व कवि ने संस्कृत में कृतियाँ नहीं लिखी थीं : 'रामरसिकावली' के अनुसार संगीतरघुनन्दन ही उनका संस्कृत में रचित आद्य महाकाव्य है और उन्हें संस्कृत-कृति के निर्माण के लिए किस प्रकार प्रेरणा प्राप्त हुई, उसका भी इसमें उल्लेख किया गया है:—

स्वप्न मांहि प्रभु शासन दीन्हों । क्यों नहि ग्रन्थ संस्कृत कीन्हों ।।
तब संगीतरघुनन्दन ग्रन्था । रच्यो राम-सिया-रासु-सुपन्था ।।
बहुरि राम आह्निक निर्मण्यो । निशि दिन चरित राम जो ठान्यो ।।

वस्तुत: महाराजा विश्वनाथसिंह की काव्य प्रतिभा विलक्षण है; उन्होंने विविध प्रकार के काव्यों की रचना की है । यद्यपि कवि की समस्त रचनाओं की निश्चित संख्या का उल्लेख तब तक नहीं किया जा सकता जब तक कि इस पर पूर्ण शोध न की जावे, फिर भी उपलब्ध जानकारी के अनुसार महाराजा विश्वनाथसिंह ने पचास से भी अधिक काव्य एवं काव्येतर ग्रन्थों[1] का प्रणयन कर अपनी उत्कृष्ट कवित्वशक्ति का परिचय दिया है, साथही संगीतप्रधान

---

१ देखें परिशिष्ट-२ ।



प्रस्तुत काव्य की रचना कर उन्होंने अपनी सङ्गीतशास्त्र की विशिष्ट मर्मज्ञता का भी प्रदर्शन किया है। एक शासक द्वारा ऐसी विलक्षण काव्य-प्रतिभा का प्रदर्शन उसका विशिष्ट भूषण है। यह भारतीय संस्कृति की अद्वितीय परम्परा है कि यहां शासक कवित्वशक्ति एवं विद्वत्ता से सम्पन्न होते थे। जो स्वयं कवि न होते थे, वे कवियों का हृदय से आदर करते थे एवं उनको संरक्षण भी प्रदान करते थे। अतः महाराजा विश्वनाथसिंह एवं भोजादि केवल राजनीतिप्रवण कुशल शासक ही नहीं थे, प्रत्युत अपनी निसर्गसिद्ध कवित्व-शक्ति के लिए प्रख्यात हैं।

**कवि और उनके गुरु प्रियादास**

रामभक्ति और साहित्यप्रेम की विशिष्ट परम्परा के लिए रीवाँ-राजवंश प्रसिद्ध है। महाराजा विश्वनाथसिंहजू देव का जन्म इसी ऐतिहासिक वंश में चैत्र शुक्ल १४ संवत् १८४३ (१७८६ ई०) में हुआ था। इनके पिता महाराजा जयसिंह कवि होने के साथ ही अनन्य साहित्यानुरागी भी थे। पितृगुणानुरूपता को यदि ध्यान में रखा जाए तो महाराजा विश्वनाथसिंह अपने पिता की तरह कुशल प्रशासक ही नहीं, कवि के रूप में भी उत्कृष्ट कवि भी थे। यह उनकी राजवंशपरम्परा की समुन्नत एवं सुसंस्कृत दशा का बहुत अच्छा प्रमाण है। महाराजा विश्वनाथसिंह के जन्म के विषय में इनके पुत्र रघुराजसिंह ने कहा भी है—

> लियो जन्म मो पितु विशुनाथा।
> रीवां नगर महामुदगाथा ॥

महाराजा विश्वनाथसिंह के पिता की साहित्यसाधना के विषय में पर्याप्त सामग्री प्राप्त है, किन्तु अन्य विषयों की अपेक्षा इसका विस्तृत विवेचन यहाँ अपेक्षित नहीं है। इनके पिता का नाम जयसिंहदेव ही था, इस बात की पुष्टि विश्वनाथसिंह के प्रस्तुत ग्रन्थ से भी हो जाती है। यथा—

> विन्ध्ये रिपुगजसिंहो जयसिंहो राजसिंहोऽस्ति।
> तनुते तस्य तनूजो ग्रन्थं संगीतरघुनन्दनाख्यम् ॥ (प्रथम सर्ग)

कवि ने कई ग्रन्थों में हरिरूप प्रियादासगुरु अथवा प्रियादास नाम से अपने गुरु का उल्लेख किया है। प्रस्तुत काव्य में गुरुवन्दना करते हुए प्रियादास का उल्लेख इस प्रकार किया है—



सीतारामरहस्यं मां बोधयन्ति हृदम्बुजे ।
स्थितांस्तान् हरिरूपाञ्छ्रीप्रियादासगुरून् भजे ॥

(प्रथमसर्ग पृष्ठ-१)

जयति सच्चिदानन्दघनवरदवरसर्वगुणशालिशृंगाररसपालिमूर्त्तिः,
सर्वजनवत्सल प्रविगलितमत्सर-प्रेमपाथोधि-पुरुषार्थपूर्त्तिः ।
सर्वगत-सर्वमत-सर्ववन्दितचरण-सर्वशरणागतोद्धृतिविहारी,
गुरुरूपरघुवरः श्रीप्रियादास इह विश्वनाथान्तरे गीतकारी ॥५॥

(प्रथम सर्ग)

युवराज विश्वनाथसिंह ने इन्हीं से गुरुदीक्षा ग्रहण की । श्रीप्रियादास कौन थे, कहां के निवासी थे- आदि का सङ्केत न तो श्रीविश्वनाथसिंह ने ही किया है और न अन्यत्र भी प्राप्त होता है ; फिर भी यह कहा जासकता है कि श्रीप्रियादास नाभाकृत भक्तमाल के टीकाकार प्रियदास से भिन्न, उच्चकोटि के तत्कालीन महात्मा एवं धुरन्धर विद्वान् अवश्य रहे होंगे[1] ।

## सम्पादन तथा प्रतिपरिचय

प्रस्तुत काव्य का यह सम्पादन दो हस्तलिखित प्रतियों (Manuscripts) पर आधारित है । एक प्रति दूसरी की अपेक्षा लम्बाई और चौड़ई में बड़ी है । दोनों प्रतियों में अन्तिम सर्ग की टीका के पश्चात् संवत्, तिथि एवं वार का निर्देश किया गया है, अतः इनके समय के विषय में ऐतिहासिक परिकल्पनाओं के लिए अवकाश एवं आवश्यकता नहीं रहती । बड़ी प्रति का समय संवत्-१८९१ है और छोटी का संवत् १९२६ है । पाठान्तरों को प्रदर्शित करने की सुविधा के लिए दोनों प्रतियों के नाम प्रकल्पित कर लिए गये हैं । बड़ी प्रति का नाम 'क' है और दूसरी का नाम 'ख' है । 'क' 'ख' दोनों प्रतियों के अन्त में समय-निर्देश क्रमशः इस प्रकार किया गया है—"आषाढ़ कृष्णा ७ संवत् १८९१; संवत् १९२६ माघ शुक्ला अष्टमी कुज ।"

---

१. यद्यपि प्रस्तुत ग्रन्थ और रघुराजसिंह के अनुसार तो श्रीप्रियादास ही विश्वनाथ के गुरु थे किन्तु डॉ० भगवतीप्रसादसिंह ने 'रसिकप्रकाश भक्तमाल' के अनुसार रसिकाचार्य रामचरणदासजी को इनके 'रसिकदीक्षागुरु' होने का भी उल्लेख किया है ।



'क' प्रति का माप ३६×१६ सेन्टीमीटर है। इस प्रति में मूलभाग एवं टीका के लिये लम्बा २८ से. मी. एवं चौड़ा १० से. मी. स्थान ग्रहण किया गया है। यह प्रति ६३ पत्रों में सम्पूर्ण होती है। प्रति के प्रत्येक पृष्ठ में पङ्क्तियों की न्यूनतम संख्या १० एवं अधिकतम १६ है तथा प्रत्येक पृष्ठ में शब्दों की संख्या लगभग १५० से २०० तक है। यह प्रति राजभवन पुस्तकशाला, अलवर ( सन् १६०१ एवं संवत् १६५७ ) की मुद्रा से मुद्रित है। अलवर-महाराजा की पुस्तकशाला से इसकी प्राप्ति के विषय में इस प्रति के मुखपृष्ठ पर लिखित यह निर्देश भी प्रमाण-स्वरूप है—"संगीतरघुनन्दन पुस्तकशालायां महाराजाधिराज-महारावराजा-सवाई विनयसिंहवर्मणाम्"।

इसी प्रकार 'ख' प्रति का माप २८×१५ सेन्टीमीटर है। इस प्रति में मूल एवं टीका के लिये २३ से. मी. लम्बा और १०.३ से. मी. चौड़ा स्थान काम में लिया गया है। इस प्रति का समापन ६० पत्रों में होता है। प्रति के प्रत्येक पृष्ठ में अधिकतम १६ पङ्क्तियाँ और न्यूनतम ६ या १० पङ्क्तियाँ हैं। वैसे अन्तिम पृष्ठ पर ७ पङ्क्तियाँ लिखित हैं, परन्तु यह ग्रन्थ की समाप्ति के कारण है। इस प्रति के प्रत्येक पृष्ठ में शब्दों की संख्या लगभग २०० से २५० तक है। यह प्रति "श्रीविद्याभूषण-पुस्तकालय, जयपुर" की मुद्रा से अङ्कित है; साथ ही में यह राजस्थान प्राच्यविद्याप्रतिष्ठान, जयपुर, शाखा की मुद्रा से भी संवलित है। अतः ऐसा प्रतीत होता है कि 'राजस्थान प्राच्यविद्याप्रतिष्ठान की जयपुर-शाखा ने इसे 'श्रीविद्याभूषण-पुस्तकालय' से प्राप्त किया है।

**पाठप्रस्तुति की विधि—**

दोनों हस्तलिपियों में पाठप्रस्तुति की विधि प्रायः एक जैसी है। प्रत्येक पृष्ठ के मध्यस्थल में मूलभाग प्रस्तुत किया गया है और मूल दोनों तरफ टीका से संवलित है। पाठप्रस्तुति में आधुनिक व्यवस्था का अभाव है। प्रायः एक पृष्ठ में ३, ४ या ५ श्लोकों को समूहरूप में प्रस्तुत किया गया है, न कि पृथक् रूप में। यदि कोई एक ही श्लोक दीर्घकाय है, तो उसे विवशतया दूसरे श्लोकों से असम्पृक्त रखा गया है। श्लोकों के ऊपर और नीचे दोनो तरफ टीका लिखी गई है। प्रत्येक श्लोक की टीका की समाप्ति के पश्चात् श्लोकसंख्या दी गई है जिससे विशेष काठिन्य नहीं होता। मूलभाग और टीका में कुछ स्थानावकाश भी रखा गया है: मूल भाग को टीका की अपेक्षा अधिक बड़े अक्षरो में लिखा गया है

जिससे सम्मिश्रण की समस्या नहीं आती । कहीं-कहीं स्थान न छोड़ते हुए मूल की पङ्क्ति से ही टीका का समारम्भ कर दिया गया है । प्रत्येक सर्ग की समाप्ति की सूचना के लिये मूल और टीका दोनों के नीचे पृथक्तया प्रस्तुत करने की विधि अपनाई गई है । श्लोकों के लेखन का ढंग विशेष सुव्यवस्थित नहीं है क्योंकि चरणविभाजन कर प्रस्तुत करने में पूरी अनवधानता बरती गई है; प्रायः गद्य की तरह उन्हें एक पङ्क्ति में ही लिख दिया गया है । टीका में प्रतिपाद्य के विशदीकरण के लिये अन्य ग्रन्थों के प्रस्तुत श्लोकों को भी व्यवस्थित रूप से नहीं लिखा गया है ।

उक्त दोनों प्रतियों में लिपि की दृष्टि से 'क' प्रति अधिक सुवाच्य एवं सुन्दर अक्षरों में लिखित है और द्वितीयसर्गपर्य्यन्त तो यह प्रति अतीव सुवाच्य है, जब कि 'ख' प्रति अवान्तरकाल में लिखित होने पर भी उसमें 'क' प्रति जैसी सुवाच्यता का अभाव है । यद्यपि दोनों पाण्डुलिपियों में पदों की पृथक्ता का विशेष ध्यान न रखते हुए यत्र-तत्र उन्हें अन्य पदों के साथ मिला दिया गया है, कहीं-कहीं पर सन्धिच्छेद की त्रुटियाँ भी प्राप्त होती हैं और संयुक्ताक्षर वाले पद कहीं-कहीं पर अस्पष्ट हो गये हैं फिर भी 'क' प्रति 'ख' प्रति से अपेक्षाकृत अधिक शुद्ध एवं सुवाच्य है । क्योंकि ख. प्रति में य, प, म अक्षरों की जगह पर 'म' का ही प्रयोग अधिकतः पाया जाता है । श और स में भी बहुत कम अन्तर है अर्थात् श की जगह पर स का तथा स की जगह पर श का प्रयोग मिलता है जब कि द की जगह पर द्य और घ ही लिखा मिलता है; इसी प्रकार न, त, द, इ, द्र, दू आदि ऐसे भी अक्षर हैं जिनका निर्णय करना पाठक की सन्दर्भानुसार बुद्धि एवं विवेक पर निर्भर करता है ।

**पाठान्तर एवं पाठवैषम्य—**

दोनों प्रतियों के सम्यगवलोकन से यह तो स्पष्ट ही है कि 'ख' प्रति 'क' प्रति की अनुकृति नहीं है अतः इन में पाठान्तरों एवं पाठवैषम्य का पाया जाना स्वाभाविक है । जो पाठ 'क' प्रति में नहीं हैं वे 'ख' प्रति में उपलब्ध हैं । इसी प्रकार 'ख' प्रति में अनुपलब्ध पाठ 'क' प्रति में विद्यमान हैं । इस तथ्य की पुष्टि के लिये कुछ उदाहरण प्रस्तुत किये जाते हैं । जैसे—क. प्रतिस्थित 'निःशेषच्युतचन्दनं' के स्थान पर ख. प्रति में 'निःशेषच्युतवदनं', 'मूर्च्छन्मोह०' की जगह 'मृच्छंन्मोह०' और 'ध्वनिभिर्ध्वनीनामुद्भवात्' के स्थान पर 'ध्वनि-

न्निर्ध्वनीनाद्भुवात्' आदि पाठ मिलते हैं। इसी प्रकार क. प्रति में विद्यमान प्रथम सर्ग के २५ वें श्लोक की व्याख्या के "अमितकोटिब्रह्माण्डवलितत्वे प्रमाणम्"……
……——…विराजो अधिपूरुष इति तस्मात्" इस षट्पक्त्यात्मक अंश के स्थान पर ख. प्रति में 'तस्येचवस्तत्कारणभूतं पूर्णब्रह्म तस्मात्" केवल यह अंश ही प्राप्त है। इसी प्रकार तृतीय सर्ग के प्रारम्भ में सर्वाधिक पाठवैषम्य उपलब्ध होता है। तृतीय सर्ग का मूल गद्यमय है । इस सर्ग के प्रारम्भ में "मालती-लवङ्गदल्लय………मागा इति" यह गद्यभाग केवल 'ख' प्रति में ही विद्यमान है जब कि इस गद्यभाग की टीका दोनों प्रतियों में उपलब्ध है; किन्तु इस गद्यभाग की टीका के पश्चात् "इति अस्याऽर्थोऽपि——……मता इति" यह सात स्वरों की विस्तृत व्याख्या केवल 'क' प्रति में ही प्राप्त है, ख. प्रति में नहीं। उक्त पाठ-वैषम्यों के अतिरिक्त भी अन्यस्थलों में अनेक पाठान्तर प्राप्त होते हैं, किन्तु यहाँ पर संक्षेप की दृष्टि से इतने थोड़े ही उदाहरण दिये गये हैं जिससे कि उपरिकथित तथ्य की सच्चाई का भान हो सके।

**पाठ की सुग्राह्यता—**

उपर्युक्त प्रतियों के विवेचन से यह तो सुस्पष्टतः कहा ही जा सकता है कि 'ख' प्रति की अपेक्षा 'क' प्रति लिपि की सुस्पष्टता सुवाच्यता तथा शुद्धता की दृष्टि से अधिक मान्य है एवं प्राचीनता तथा सुसङ्गत अधिकपाठोपलब्धि की दृष्टि से भी क. प्रति की सुग्राह्यता स्वतः स्पष्ट है। यही कारण है कि हमने इसी प्रति का पाठ आदर्शरूप में प्रस्तुत कर 'ख' प्रति के पाठान्तरों को पाद-टिप्पणी के रूप में नीचे उद्धृत किया है। हाँ, जहाँ दोनों ही प्रतियों के पाठ हमें अशुद्ध प्रतीत हुए हैं वहाँ शुद्ध पाठ ऊपर में देकर नीचे क. ख. प्रतियो के पाठ अङ्कित किये गये हैं। इसी प्रकार यदि ख. प्रति का पाठ क. प्रति से उपयुक्त प्रतीत हुआ है तो उसे ऊपर और क. प्रति का पाठ नीचे पादटिप्पणियों में अविकल रूप से उद्धृत कर दिया गया है। किन्तु, जैसा कि ऊपर सङ्केत किया गया है कि जिन अक्षरों का निर्णय करना पाठक की सन्दर्भानुसार बुद्धि एवं विवेक पर निर्भर करता है, ऐसी स्थिति वाले पाठान्तरों को अधिकतर लिपिकर्त्ता की स्वाभाविक लिपि समझकर बाहुल्यभय से यहाँ पर स्थान देना समुचित नहीं समझा गया है।



**आभारदर्शन—**

अन्त में इस कार्य की सम्पन्नता के लिये अनेक विद्वानों को धन्यवाद देना मैं अपना कर्त्तव्य समझता हूँ। प्राच्यविद्याप्रतिष्ठान के भूतपूर्व अध्यक्ष डॉ० फतहसिंह ने मुझे यह काम सौंपने की कृपा की थी। समय-समय पर इसके बारे में पूछते भी रहे। प्रेस कॉपी तैयार करने में श्रीगणेशीलाल सुथार से मुझे सहायता मिली जिसके लिये वे धन्यवादार्ह हैं। श्रीलक्ष्मीनारायण गोस्वामी ने प्रतियों के शुद्ध पाठ के विषय में मेरे से विमर्श किया है। रीवां-नरेश श्रीमार्त्तण्डसिंहजी ने 'सङ्गीतरघुनन्दन' के रचयिता अपने पूर्वज श्रीविश्वनाथसिंहजी के विषय में कुछ सूचनाएँ दी हैं। उनके लिए भी मैं कृतज्ञ हूँ। प्रतिष्ठान ने इस ग्रन्थ की हस्त-लिखित प्रतियाँ मुझे दीं। अन्य प्रकार से भी उसके अधिकारियों से मुझे अच्छा सहयोग मिला है। प्रतिष्ठान के प्रथम निदेशक पुरातत्वाचार्य मुनि श्रीजिन-विजयजी को हम विशेष रूप से धन्यवाद देते हैं जिनके प्रयत्न से मागधी, अर्धमागधी, संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश और राजस्थानी का यह सुन्दर संग्रह यहाँ एकत्रित हुआ है।

आशा है कि सभी काव्य एवं संगीतप्रेमी विज्ञजन इस मुद्रित प्रति में प्रेस-दोष एवं दृष्टिदोषवश रही हुई त्रुटियों को 'समादधति सज्जनाः' की दृष्टि से सुधारते हुए प्रस्तुत काव्यरस का आनन्द उठाएंगे।

दशरथ शर्मा

**१७ सितम्बर, १९७३**
**राजस्थान प्राच्यविद्याप्रतिष्ठान,**
**जोधपुर**

# सर्गात्मक समालोचन

संस्कृतग्रन्थों में महाराजा विश्वनाथसिंह द्वारा विरचित 'संगीतरघुनन्दन' काव्य की प्रेरणा संभवत: गीतगोविन्द से मिली हो। कवि ने १६ सर्गों में इस रामकाव्य की सर्जना की है। इस काव्य के सभी सर्ग विस्तार की दृष्टि से समान नहीं हैं। कुछ लघुकाय हैं, तो कुछ दीर्घकाय भी। जिस प्रकार कवि द्वारा विरचित 'आनन्दरामायण' नामक नाटक रामभक्ति के रसिक साहित्य का एक रत्न है, उसी प्रकार 'संगीतरघुनंदन' भी।

कवि ने ग्रन्थ के प्रारम्भ में 'श्रीमते रामानुजाय नमः' इस नमस्कारोक्ति के पश्चात् ७ श्लोकों में श्रीराम, निमिराजपुत्री एवं रासेश्वरी सीता, भगवती शारदा, गणनायक, गुरु श्रीप्रियादास एवं भगवान् शंकर की क्रमशः वन्दना प्रस्तुत की है। यद्यपि काव्यप्रकाश में उत्तम—मध्यम—अधम भेद से काव्य के ३ भेद किये गए हैं; और इन से तथा अन्य अनेक काव्यों से रचयिता परिचित हैं, तो भी इस काव्य को उन्होंने परमोत्तम माना है। इस सम्बन्ध में कवि का कहना है कि—

'तथाप्यत्र प्रतिश्लोकं ध्वनिभिर्ध्वनीनामुद्भवात् परमोत्तमत्वमिति'।[1]

अर्थात् इस काव्य के प्रत्येक श्लोक में ध्वनियों के द्वारा अन्य अनेक ध्वनियों का उद्भव होता है अतः यह काव्य परमोत्तम है। इसकी सम्पुष्टि में 'अलङ्कार-कौस्तुभ' का लक्षण भी प्रस्तुत किया है—

'ध्वनेर्ध्वन्यन्तरोद्गारे तदेव ह्युत्तमोत्तमत्वम्' इति।[2]

इसके लिए दो कारण हैं, एक तो काव्य का विषय और दूसरा कवि की यह मान्यता कि यह काव्य भगवान् की ही कृति है। वे कहते हैं—

"मन्दस्य मम कथमीदृशग्रन्थकरणसामर्थ्यं, रघुनन्दन एव मदन्तः प्रविश्य निजं चरितमुच्चरितवान् अतस्तत्कृतस्य ग्रन्थस्य प्रशंसा कृता।[3]

---

१. संगीतरघुनन्दन—व्याख्या, पृष्ठ २। २. संगीतरघुनन्दन—व्याख्या, पृष्ठ २।
३. संगीतरघुनन्दन—व्याख्या, पृष्ठ-३।



अर्थात् मुझ मन्द में ऐसे ग्रन्थ की रचना की शक्ति कहाँ ? स्वयं भगवान् राम ने ही मेरे अन्तःकरण में प्रवेश कर अपने चरित का उच्चारण किया है। अतः उनके द्वारा रचित ग्रन्थ राम के प्रति समर्पण की अतिशयता का सूचक है और साथ ही यह आत्मश्लाघा के विषय में उत्थापित शंका को भी निरस्त कर देता है ।

**प्रथम सर्ग** एक प्रकार से मंगलाचरण-मात्र है। इस सर्ग में कहीं अवधेश राम की स्तुति है, तो कहीं रासेश्वरी सीता के प्रति निवेदन। कहीं भगवान् शंकर की वन्दना है, तो कहीं विघ्नविनाशन गणनायक की। कहीं गुरुवर के चरणों में प्रणति है, तो कहीं भगवती शारदा की संस्तुति प्रस्तुत है। श्रीरामचरितवर्णन में अनेकशः विघ्नविनाशक होने के कारण महावीर हनुमान् की स्तुति करना भी नितान्त उचित समझा गया है । इसके पश्चात् कवि ने मीनसुरूप, कमठसुरूप, शूकररूप, नरहरिरूप, वामनरूप, कपिलसुरूप, हलधर-रूप, कृष्णसुरूप, तापसरूप, वरहरिरूप, भृगुवररूप, मोहिनीरूप, बुद्धसुरूप, कल्किसुरूप, वैद्यसुरूप, यज्ञसुरूप, हयगलसुरूप, पृथुनृपरूप, ऋषभरूप, नारदरूप, शुकपितृरूप, हंससुरूप, बालसुरूप, इत्यादि विविध दीनोद्धारक रूपों में राम की अत्यन्त श्रद्धापूर्वक स्तुति प्रस्तुत कर अपने काव्य की सफलता एवं प्रेमलक्षणा भक्ति के वरदान की प्राप्ति के लिए मंगलाचरण किया है। कवि ने स्वोपज्ञ 'व्यंग्यार्थचन्द्रिका' में यह भी उद्घोषित किया है कि इनके अतिरिक्त जो अन्य अवशिष्ट अवतार हैं, उनको राम ने ग्रहण कर इस भूतल के विभिन्न विघ्नों का विनाश किया है। उपर्युक्त विभिन्न अवतारों के रूप में राम के वर्णन का कवि ने पद्मपुराण, वाल्मीकीय रामायण, शिवसंहिता आदि शास्त्रों के उद्धरणों द्वारा समर्थन भी किया है। इतना ही नहीं, 'देवानां पूरयोध्या' इत्यादिक श्रुति को भी उद्धृत किया है । इस प्रकार कवि ने अपनी नवनवोन्मेष-शालिनी प्रज्ञा के बल से राम की विविध प्रकार से स्तुति कर राम के प्रति अपनी अनन्य भक्ति को प्रदर्शित किया है ।

काव्य का वास्तविक आरम्भ तो दूसरे सर्ग से है जैसा कि कवि ने स्वयं द्वितीय सर्ग की टीका के प्रारम्भ में लिखा है—

"एवं मंगलाचरणं विधाय संगीतरघुनन्दनं काव्यं प्रकटयति ।"

अर्थात्—इस प्रकार मंगलाचरण का विधान कर संगीतरघुनन्दन-काव्य

को प्रकट करता है । इस सर्ग में रामरासक्रीडा का वर्णन करते समय कवि ने 'गीतगोविन्द' का अनुसरण कर अनुप्रासच्छटा का भी प्रदर्शन किया है । यथा—

**मलयजलेपितललितकलेवरवलितवेणुवनमाली ।**
**चलदलकालिविलोकनपुलकितसकलालीगणशाली ।।७।।**

इसी प्रकार गीतगोविन्द की उत्कृष्ट अनुप्रासच्छटा अवलोकनीय है—

**ललितलवङ्गलतापरिशीलनकोमलमलयसमीरे ।**
**मधुकरनिकरकरम्बितकोकिलकूजितकुञ्जकुटीरे ।।**

गीतगोविन्द में सर्वत्र अनुप्रासच्छटा में कोमलकान्तपदावली प्रयुक्त हुई है, परन्तु संगीतरघुनंदन में अनुप्रासच्छटा की उतनी उत्कृष्टता नहीं है ।

**कीरकेकिकोकिलकोलाहलऋतुकुलललितविलासे ।**
**कुरबकबकुलकेतकीकैरवकुन्दकदम्बविकासे ।।२।।**

यद्यपि गीतगोविन्द की-सी अनुप्रासच्छटा की मधुरिमा एवं कोमलकान्त पदावली यहाँ नहीं है, तो भी रासलीला में तल्लीन सखियों की सम्मिलित मधुर गानध्वनि को इन विविध उपवन-पक्षियों के समस्वर के समान वर्णित करना सुमनोज्ञ कल्पना है । सीतारामसहित रासलीला करती हुईं सखियों की विविध रासक्रीडाओं को भी सुन्दर रूप में उपस्थित किया है—

**गायति काचन नृत्यति काचन,**
**रमयति काचन रामम् ।**
**काऽपि च नृत्यति काऽपि च घटयति,**
**काऽपि च पश्यति कामम् ।।४।।**

वस्तुतः इस सर्ग का वर्णन पाठक के समक्ष रासक्रीडा का शब्दचित्र-सा उपस्थित कर देता है ।

**तृतीय सर्ग** में वसन्तरास का वर्णन किया गया है । इस सर्ग में 'होलाखेला' शब्द के लिए प्रचलित लौकिक शब्द 'होली' का 'होरीति लोकप्रसिद्धा' द्वारा निर्देश किया गया है । इसी प्रकार साभ्रकारुण चूर्ण एवं नारंगफलाकार लाक्षापात्र के लिए प्रचलित लौकिक शब्द अबीर और 'कुमकुम' क्रमशः प्रयुक्त किये गये हैं । उन्नीसवीं शताब्दी की होली का यह अच्छा सजीव वर्णन है ।

**चतुर्थ सर्ग** में सीता के समाधिस्थ होकर रासविलास का आनन्द



लेने के लिए अन्तर्हित होने पर सीता के विरह में राम की करुण स्थिति का अत्यन्त हृदयहारी चित्रण प्रस्तुत है ।

**रासविलाससमाधिसुखाय समन्तरधादस्मिन्किल काले ।**
**प्रललापेह पतिः प्राणप्रियतमे ! गता भवती क्व नु बाले ।।२।।**

**तव मुखनलिननिरीक्षणरहितो नयनमधुकरो मुदं न लभते,**
**अनलमलयानिलो गले मम माल्यं व्यालसाम्यमारभते ।।३।।**

कवि ने विप्रलम्भशृंगार के चित्रण में अपनी काव्यकला का प्रदर्शन किया है । भगवान् राम के लिए हिमांशु चन्द्रमा अति शीतल एवं मन्द होने पर भी दिवसदीप सूर्य की तरह देहदाहक बन गया है । मल्ली, वल्ली, वासन्ती आदि लताओं के वृक्षों के साथ सानन्द श्लिष्ट होने पर भी सीता के अन्तर्धान के कारण राम को अन्तर्वह्नि पीडित करती है । सीता के नेत्रों के समान मनोरम कमल राम के लिए 'हृदयखनित्र' बन गया है । ऐसी विरहपीडितावस्था में राम सीता के प्रति करुण निवेदन करते हैं—

**'मिल मिल मैथिलि ! मामव मित्रम्' ।।६।।**

इस प्रकार सीता के अन्तर्धान से सम्बद्ध होने के कारण इस सर्ग का 'जानक्यन्तर्धान' नामकरण उचित है ।

**पञ्चम सर्ग** में सीता की शाटी (साड़ी), कचपाश आदि का अत्यन्त मनोरम वर्णन किया गया है । इसी प्रसंग में सीता के भाल पर शोभायमान नीलमणि की छविच्छटा का वर्णन कितना सुरम्य बन पड़ा है—

**प्रभापुञ्जपरिभासितभाले लसति नीलमणिराजः ।**
**अर्द्धचन्द्रसिंहासनगत इव रसराजो विसभाजः ।।३।।**

इस सर्ग में कामा और वसन्तिका सीता को लौटा लेने का प्रयत्न करती हैं । कवि की काव्यशैली के निरीक्षण के लिए सरलतम, किन्तु चित्ताकर्षक भाषा में प्रस्तुत दो-तीन श्लोकों को उद्धृत करना उचित होगा—

**परमहंसपरजनको जनकः सर्वंसहैव जननी ।**
**रसधायकरघुनायकनायकप्राणसमा या रमणी ।।२।।**

**तस्या भाति नवीनं चरितं मच्चित्तेऽपि विचित्रम् ।**
**मिल मिल मनोमोहनं मोहिनि ! जहि जहि मानममित्रम् ।।३।।**

**मा कुरु मुनिमननं मम वचनं मानय मानय धीरे ।**
**विश्वनाथनाथं रघुनाथं कुरु कुरु करे गभीरे ।।४।।**

**पञ्चम सर्ग** का नामकरण 'कामा-वसन्तिकागमन' उपयुक्त है ।

'चारुशीलाकृतमनुनयनं' शीर्षक इसी प्रकार षष्ठ सर्ग के विषय का निर्देश करता है । इसके कतिपय अवलोकनीय उदाहरण प्रस्तुत हैं—

**तं विना न सुखं तवाऽपि न चाऽन्यथा तव चिन्तनम् ।**
**विश्वनाथसुनाथचरितं वर्णितं कलिकृन्तनम् ।।४।।**

प्रस्तुत सर्ग में कवि ने सूक्तिरूप में भी श्लोक निबद्ध किये हैं । यथा—

**सेवयैव प्रसाद्यते कविता लता वनिता धनी ।**
**विश्वनाथसुनाथमिति वद गच्छ सम्नतिसाधनी ।।२।।**

इस काव्य में यत्र-तत्र कवि के लिए 'राजा बहादुर' एवं रामचन्द्रकृपापात्राधिकारी' शब्दों का भी प्रयोग किया है । इनमें पहली पंक्ति कवि की राजपदवी है और दूसरी भगवान् रामचन्द्रपरक है ।

'जानकीसमागम' नामक **सप्तम सर्ग** में कवि ने राम द्वारा मानिनी सीता के प्रति विविध निवेदनपूर्ण वचन कहलाए हैं । राम सीता को मानविमोचन कर वचनामृतों से परिषेचन के लिए निवेदन करते हैं—

**मानमवमुञ्च परिषिञ्च वचनामृतै-**
**रिति वदन्हरिरवतु विश्वनाथम् ।।४।।**

**पुनश्च**—

**वाञ्छितदे कलगीते सीते,**
**तव शृंगारविधावभिलाषं पूरय मयाऽनुगीते ।।१।।**

**अष्टम सर्ग** में कवि ने सीता द्वारा शरीर पर धारण किये जाने वाले विविध आभूषणों की छटा का सुरम्य निरूपण किया है ।

'दोलावर्णन' नामक नवम सर्ग में दोलान्दोलन का वर्णन भी निखर उठा है—



लसति श्रीरघुनन्दनदोला सुतरां लोला ।

शृङ्गाररुचिमरकतमणिप्राकारसुषमामण्डिता ।
आदर्शसममणिमेदिनीप्रतिबिम्बवृन्दालम्बिता ।।२।।

**दशम सर्ग** में पृथक्-पृथक् श्लोकों में सीता के प्रत्येक अंग का सुन्दर उपमानों के साथ वर्णन प्रस्तुत किया गया है । अतः इस सर्ग का 'सर्वांगशोभावर्णन' नाम भी उचित प्रतीत होता है । कवि की सरस, सरल एवं प्रसादमयी शैली में निम्नलिखित प्राकृतिक सौन्दर्य का चित्रण अवलोकनीय है—

चल दयिते वरसरयूतटमनुभाति ।
पिकरमणी शिखिरमणी यत्र च याति ।।१।।

नितान्तमीक्षणेक्षणे क्षणे क्षणे विलक्षणा ।
अतुच्छगुच्छकक्षवृक्षलक्षलक्ष्यलक्षणा ।।२।।

इस सर्ग में कवि ने 'वारी' अर्थात् 'बाड़ी' के लिए 'पालिनी' एवं 'पायजामा' के लिए 'अधःकञ्चुक' शब्दों का प्रयोग किया है । इसी प्रकार अन्यत्र भी 'काछनी' एवं 'जामा' आदि वस्त्रों के लिए क्रमशः 'कटिबन्धन' एवं 'अरुण-कञ्चुक' शब्दों को प्रयुक्त किया है । सीता का सर्वांगवर्णन अतीव सुमनोहर बन पड़ा है । वास्तव में, 'यथा नाम तथा गुणः' इस उक्ति के अनुसार प्रस्तुत सर्ग का नाम सार्थक है । प्रत्येक अंग का वर्णन सहज, स्वाभाविक विशेषणों द्वारा प्रस्तुत किया गया है । यथा—सीता की नासिका शुकतुण्ड का भी अतिक्रमण कर जाती है—

नासिका नागमणिसहिता,
सफलशुकतुण्डजयविहता ।।१७।।

अपि च, सीता की स्मितमरीचि सुधानिधि की तरंग को विनिन्दित कर देती है । उसका चारु चिबुकतल लघु रसालफल की सुषमा से भी बढ़कर सुन्दर है । उपरि प्रस्तुत श्लोक जैसे ३४ लघुकाय श्लोकों में सारे अंगों व आभूषणों का हृदयहारी वर्णन किया गया है ।

**एकादश सर्ग** में जानकी एवं रघुनन्दन के गीत व नृत्य का वर्णन किया गया है । इस सर्ग के प्रारम्भ में ताम्बूलपेटी, मणिपतद्ग्राह, आतपत्र, प्रासून



स्नेहपात्र, स्वर्णपात्र आदि विभिन्न पात्रों को धारण करती हुई सखियों का चित्रण किया गया है । तदनन्तर सीता के चारुचमत्कारपूर्ण नृत्य का उल्लेख किया गया है । यथा—

पदयुगलेन लिखति शिखिकरिणी लघु नृत्यन्ती भावगामिनी ।
सुचमत्कृतियतिगतिचलचित्ता चिबुकं चुम्बति चारुकामिनी ।।२।।

अपि च, राम के चित्ताकर्षक रास का अवलोकन कीजिए—

नीराजयति मुकुटरुचिराजिभिरासामाननचन्द्रम् ।
करचलनेन चालयति चेतः पदगतेन कं मन्दम् ।।२।।

वस्तुतः सखियों के साथ सीता व राम के संगीतपूर्ण रास का अति मनोरम चित्रण किया गया है ।

द्वादश सर्ग में राम के विरह का मार्मिक वर्णन किया गया है । राम के अन्तर्हित हो जाने पर 'व्याकुलास्ता विचेरुः' अर्थात् सीतासहित सखियाँ मार्ग-मार्ग में राम को आकुलता से ढूँढती फिरती हैं । अशोकादि कामोद्दीपक पुष्पों को सम्बोधन करती हुईं सखियों एवं सीता की विरहपीडितावस्था का अत्यन्त करुण चित्रण भी द्रष्टव्य है—

प्रमोदवनकुञ्जेषु मृगयन्त्यो रघूद्वहम् ।
मार्गे मार्गे रमण्यस्ताः पृच्छन्ति स्म लतातरून् ।।२।।

मन्मथबाणमथितमुद्व्यथितं खलु मे हृदयं,
कलयाऽशोकमशोक ! ।

शरणमितं वनितामण्डलमिह रक्षसि किं न स्तोक,
अहह बत रक्षसि किं न स्तोक ! ।।१।।

कुसुमनखेन विदीर्णं बहुशो भवता हृदयं,
खिद्यति विगतत्राम ! ।
रहितत्रपं कानने विलससि, विरहिपलाश पलाश ! ।।२।।

विश्वनाथचलनाथविरहित चलदल हृदयं,
भूषितविटपिसमाज ! ।
प्रियं निवेदय तव वनलीनं पाहि पाहि तरुराज ! ।।४।।



मिल नाथ अए !
हा हा नयनाञ्जन तापविभञ्जन रमणीरञ्जन ! तव विरहे।
सम्भवति कराला ज्वलनज्वाला सुमनोमाला किमु विषहे ॥१॥

यन्मुखचन्द्रचकोरौ नयने ते सततम् ।
सा सहते तव विरहमहो निर्दय ! विततम् ॥३॥

गतविग्रहवर्णा च्युतमुखवर्णाऽतिवधिरकर्णा तव प्रिया।
न रसायनरक्ष्या धिक्कृतभक्ष्या त्वयैव लक्ष्या गतक्रिया ॥५॥

अवितप्रेमाकर दीनदयाकर ! हृदयशयां स्मर भूमिशयाम् ।
अलमधिकविरत्या त्वमिहाऽऽगत्याऽनुपरतगत्या तनुहि दयाम् ॥१०॥

त्रयोदश सर्ग में अन्तर्हित राम के विरह से विह्वल सखीसमूह की राम के प्रादुर्भाव के कारण आनन्दातिरेकमयी स्थिति का सुरम्य चित्रण हुआ है। राम के दर्शनानन्द से उन सखियों के अंग इतने खिल उठे हैं कि विरहकाल में जिनसे कृशता के कारण आभूषण परिच्युत हो गये थे, उन्हीं पर अब वे आभूषण यत्नपूर्वक धारण करने पर भी शोभित नहीं होते। यथा—

या वियोगकृशतापरिच्युता भूषणालिर्निखिलाङ्गके पुनः ।
न स्म भाति परमोदमांसले यत्नतोऽपि परिधारिता मुहुः ॥३॥

रघुनंदन के आने पर सखियों की विभिन्न चेष्टाओं का वर्णन भी अवलोकनीय है—

काऽपि चुचुम्ब सुरुचिरं चिबुकं चन्द्रमुखी ।
काचिदुवाच दैवदोषो मे त्वमकलुषी ॥१॥

काचित्परिरेभे पटुरमणं मोदवती ।
काचिदबध्नान्निजपतिवसने भीतिमती ॥२॥

काऽपि वीणया जगौ रमणगुणमतिह्लीदम् ।
अकृत भृकुटितर्ज्जनं काचन पतिभीदम् ॥३॥

काचिदासनेऽवदन्निषीद प्रिय ससुखम् ।
विश्वनाथनाथोऽसि कथय नः किं कलुषम् ॥४॥

अन्तर्धान का कारण बतलाते हुए राम कहते हैं कि पहले सीता ही अन्तर्हित हुई थी, अतः उसे अन्तर्धानजनित विरहपीडा का संवेदन करवाने के लिए वे भी अन्तर्हित हो गये। अन्ततः प्रिय के अपराधकथन का अनौचित्य बतलाते हुए



राम अपने-अपने अपराध की भी गुणपक्ष में गणना करने के लिए यह कह कर सरयू नदी की रमणीयता की ओर जानकी का ध्यानाकर्षण करते हैं:—

**प्रिये पश्य सरयूरिह विलसति कोमलशैवलकमला ।**
**ललितकाकलीकलितखगालीसंकुलालिकुलकमला ।१।।**

सरयूनदी की रमणीयता के बोधक अन्य श्लोक भी प्रस्तुत हैं:—

**कुमुदवृन्दमकरन्दविशदबहुबिन्दुचारुचन्द्रकिता ।**
**अनिलसमाकुलकूललताकुलकुसुमावलिपरिकलिता ।।२।।**

**तव नाभीसुषमानुकरणकरललितावर्त्तविशाला ।**
**विश्वनाथमानसपरिषेवितसुमणितीर्थरुचिशाला ।।३।।**

सरयू के आवर्त्तों की सीता की नाभि से समता प्रस्तुत कर उनकी लघुता और गम्भीरता को व्यक्त किया गया है । 'सुमणितीर्थरुचिशाला' इस पद से नदी के दोनों किनारों पर मणिजटित शिलाखण्डों की सुषमा की अभिव्यक्ति की गई है, अत एव रात्रि में तटों पर विहरण की अयोग्यता भी स्वतः अभिव्यक्त है ।

'सरयूतटविहारवर्णन' नामक चतुर्दश सर्ग अत्यन्त संक्षिप्त है । सखी-समुदाय के साथ राम जिस समय सरयू नदी में अवगाहन करने के लिए चलते हैं, तो उसका वर्णन करते हुए कवि कहते हैं:—

**सहचरीसमुदायसमन्वितः शयसरोजगृहीतधरासुतः ।**
**सुखदसारववारि विगाहितुम् प्रचलति स्म ततो रघुनन्दनः ।।१।।**

**पुनश्च—**

**सरयूजले जानकीजानिः,**
**विहरति रमणीगणकृतरतिरिह,**
**सवधुसिंधुरुचिहानिः ।।१।।**

जलावगाहनक्रीड़ा का कोई विस्तृत वर्णन प्रस्तुत नहीं किया गया है । सखियों से परितः आवृत राम की शोभा ४-५ श्लोकों में निरूपित है । यथा—

**कुण्डल-मम-ललनालिमण्डितो घन इव चपलामालः ।**
**विश्वनाथनाथोऽतिकौतुकं कुरुते परमविशालः ।।४।।**



पन्द्रहवां सर्ग स्नान के पश्चात् सीतासहित राम के आगमन से प्रारम्भ होता है—

उत्थाय रामो जनकात्मजायाः पाणिं गृहीत्वा परमादरेण ।
शुभ्राऽऽतपत्रेण विरोचमानो निकेतन-प्रांगणमाजगाम ॥२॥

तत्पश्चात् स्वर्णमयी वेदिका से युक्त, वह्निमण्डल, सूर्यमण्डल एवं चन्द्रमण्डल की शोभा से युक्त परम सुन्दर आगार का निरूपण किया गया है, जहाँ राम सदैव रासविधान में तल्लीन रहते हैं—

अथ निजपरमागारे विकसित-कमलालयाकारे ।
रामो रासविधानं मुदा सखीभिः समातनुते ॥१॥

प्रमुख सखियों का नामोल्लेख करते हुए कवि कहते हैं कि इसके पश्चात् सौ सखियों का मण्डल, उसके परितः दशशत सखिमण्डल, इस प्रकार लाख, दश लाख और करोड़ों की संख्या में सखियाँ दिग्विदिक् में विद्यमान हैं। अर्थात् इस रासविधान में राम करोड़ों सखियों द्वारा कुण्डलित हैं, परावृत हैं। इस सर्ग में न केवल प्रमुख सखियों का नामनिर्देश किया गया है, प्रत्युत उनकी कुण्डलाकार स्थिति का भी निरूपण प्रस्तुत है; अत एव प्रकृत सर्ग का 'सखी-स्थिति और संख्यावर्णन', जो यह नामकरण किया गया है, वह उचित ही है।

अन्तिम सर्ग १६वें में कवि ने इस ग्रन्थ के माहात्म्य को प्रदर्शित करते हुए 'अतिदुस्तरदुःखाकरभवसागरतारिन्' 'अमलयशःप्रसारिन्' 'भूतिविवर्द्धन' आदि विभिन्न समासबहुल विशेषणपदों द्वारा राम के चरणकमलों में प्रणति समर्पित करते हुए अधोलिखित मनोवाञ्छा के साथ इस काव्य की इतिश्री की है—

एषा माधुर्यधारा धरणितलगता विश्वनाथप्रचारा,
भास्वत्सन्तानतारा परिवृढविशदध्यानसन्धानसारा ।
पापौघोदंचदाराभवजलधिसमुत्तारणे नौरुदारा,
शृङ्गारैकप्रसारा जयति परगुणग्राहकस्वान्तकारा ॥

**संगीतरघुनन्दन का प्रेरणास्रोत**—इस काव्य के प्रेरणास्रोत के विषय में जयदेवकृत 'गीतगोविन्द' का प्रारम्भ में भी उल्लेख किया गया है। प्रधान रूप से

इस कृति का प्रेरणास्रोत गीतगोविन्द रहा है और इस तथ्य को परिपुष्ट करने वाले प्रबल प्रमाण भी विद्यमान हैं। हो सकता है कि गौणरूप से कवि ने अन्य कृतियों से भी यत्किञ्चित् प्रेरणा ग्रहण की होगी। काव्यचारुत्व एवं कविकर्म-कुशलता की दृष्टि से इस काव्य को हम गीतगोविन्द की समकक्ष कोटि में नहीं रख सकते, तथापि इसे सर्वथा अनुकृति भी नहीं कह सकते, क्योंकि कवि ने यत्र-तत्र अपनी नैसर्गिक प्रतिभा का भी प्रदर्शन किया है। एक उत्कृष्ट काव्य का अनुकरण करना एवं उससे प्रेरणा ग्रहण करना काव्यजगत् में स्वाभाविक है। यह कोई दूषण नहीं है। हां, यदि अबुद्धिमत्ता के साथ अन्धानुकरण किया जाता है, तो वह दूषण अवश्य है। अन्यथा, पूर्ववर्त्ती श्रेष्ठकाव्य परवर्त्ती काव्यों के लिए प्रेरणास्रोत होते ही हैं।

जिस प्रकार जयदेव ने कृष्णरासक्रीडापरक उपकाव्य की रचना की है, उसी प्रकार कवि विश्वनाथसिंह ने रामरासक्रीडापरक संगीतरघुनन्दन की सर्जना की है। गीतगोविन्द के प्रेरणास्रोत होने की प्रामाणिकता इस काव्य के प्रथम सर्ग में ही सिद्ध हो जाती है, जहाँ कविवर विश्वनाथसिंह जयदेव की पद्धति का अनुसरण करते हुए अष्टपदियों द्वारा श्रीराम की स्तुति करते हैं। अपि च, काव्य का नामकरण भी 'गीतगोविन्द' के आधार पर किया गया है। 'गीत' के स्थान पर संगीत कर दिया गया है और गोविन्द के स्थान पर रघुनन्दन कर दिया गया है जो कि विषयभेद की दृष्टि से सर्वथा आवश्यक है। 'संगीत-रघुनन्दन' की अष्टपदियों में 'गीतगोविन्द' के अनुकरणसाम्य के कतिपय स्थल अवलोकनीय हैं—

प्रलयपयोधिजले धृतवानसि वेदम्,
विहितवहित्रचरित्रमखेदम्,
केशव धृतमीनशरीर जय जगदीश हरे॥ ध्रुवम् ॥१॥

(गीतगोविन्द)

इसी प्रकार 'संगीतरघुनन्दन' में भी—

नृपबोधदवेदक्षितिपालनकारी,
प्रलयपयोधिसलिल-संचारी,
श्रीरघुवर मीनसुरूप जय जगदीश पते ॥१॥

(संगीतरघु०)



पुनश्च—

वसति दशनशिखरे धरणी तव लग्ना,
शशिनि कलङ्ककलेव निमग्ना,
केशव धृतशूकररूप जय जगदीश हरे ।।३।। (गीतगोविन्द)
रदशिखरे धरणी तव लसति विशाला,
गिरिशगिरा विवधन घनमाला,
श्रीरघुवर शूकररूप जय ।।३।। (संगीतरघुनन्दन)

और भी—

वेदानुद्धरते जगन्निवहते भूगोलमुद्बिभ्रते,
दैत्यान्दारयते बलिं छलयते क्षत्रक्षयं कुर्वते ।
पौलस्त्यं जयते हलं कलयते कारुण्यमातन्वते,
म्लेच्छान्मूर्छयते दशाकृतिकृते कृष्णाय तुभ्यं नमः ।।
(गीतगोविन्द)

इसी प्रकार संगीतरघुनन्दन में भी राम की विविध लीलाओं से सम्बन्धित उदाहरण देखिए—

मीनाद्या दधते तनूर्दलयते दैत्यान् सतो रक्षते,
धर्मानाचरते स्मृती रचयतेऽधर्मं निराकुर्वते ।
भक्तान् भावयते यशो जनयते बाणान् धनुर्बिभ्रते,
साकेतप्रमदावने विहरते रामाय तुभ्यं नमः ।।१०।।

गीतगोविन्द के इस सर्ग में अष्टपदियों द्वारा कवि ने जिस क्रम से कृष्ण के विभिन्न रूपों का वर्णन किया है, कवि विश्वनाथसिंह ने भी संगीतरघुनन्दन में राम के उन रूपों का वर्णन उसी क्रम से प्रस्तुत किया है । किन्तु, विश्वनाथसिंह इतने रूपों से संतुष्ट न रहकर आगे राम के कुछ और रूपों का भी निरूपण करते हैं, जो कवि की मौलिकता का परिचायक है । गीतगोविन्द के आधार पर कवि ने श्रीराम के स्वरूप का ध्रुवपदों द्वारा भी निरूपण किया है ।

द्वितीय सर्ग में भी जयदेव की काव्य-कला के साम्य के उदाहरण प्राप्य हैं ।

काऽपि विलासविलोलविलोचनखेलनजनितमनोजम्,
काऽपि कपोलतले मिलिता लपितुं किमपि श्रुतिमूले ।
श्लिष्यति कामपि चुम्बति कामपि कामपि रमयति रामाम् ।।
(गीतगोविन्द)

संगीतरघुनन्दन में भी इसी तरह के उदाहरण हैं ।

**गायति काचन नृत्यति काचन रमयति काचन रामम् ।**
**कापि च नृत्यति कापि च घटयति कापि च पटयति कामम् ।।**

इतना होने पर भी रामसम्बन्धी रसिक काव्यों की परम्परा में कवि विश्वनाथसिंह की विशिष्ट देन है । कृष्णरासक्रीड़ापरक काव्यों की सुलभता एवं अनुकूलता सब को ग्राह्य है, परन्तु रामरासक्रीड़ापरक काव्यों का स्वरूप इतना विकसित व सर्वजनज्ञात नहीं है, क्योंकि राम का मर्यादापुरुषोत्तम के रूप में ही प्रायशः चित्रण हुआ है । कृष्णसाहित्य की इस परम्परा का रामसाहित्य में भी निर्वाह करना कवि विश्वनाथ की अमूल्य देन है । कवि ने जयदेव के गीतगोविन्द से प्रेरणा ग्रहण कर अपनी मौलिकता के द्वारा गीतगोविन्द की अपेक्षा इसे विस्तृत रूप दिया है अर्थात् सर्गों की संख्या अधिक है और कुछ सर्ग गीतगोविन्द की अपेक्षा नूतन भी हैं ।

जहाँ तक साहित्यिक कसौटी का प्रश्न है सब काव्य समकक्ष नहीं हो सकते, तथापि रामसाहित्य की मर्यादापुरुषोत्तम के रूप में परम्परा के घन-पटल में रसिकशिरोमणि के रूप में परम्परा की विद्युत् उसकी शोभाधायक ही है । काव्य में रामसाहित्य के एक अविकसित स्वरूप के विकास में योगदान है, अतः यह दूषण न होकर भूषण ही है ।

**काव्यविधाः**—गीतगोविन्द के अवलोकन से इस काव्य की विधा का प्रश्न भी हल हो जाता है । अन्यथा विभ्रम की सी स्थिति हो जाती है कि यह महाकाव्य है या खण्डकाव्य, गीतिकाव्य है या दण्डक । वस्तुतः यह न तो महाकाव्य है और न खण्डकाव्य, न यह गीतिकाव्य है और न अन्य ही, अपितु गीतगोविन्द की भाँति यह भी एक 'उपकाव्य' है ।

**अलङ्कारप्रयोगः**—इस काव्य में प्रयुक्त विभिन्न अलङ्कारों के कतिपय उदाहरण प्रस्तुत किये जा रहे हैं । प्रस्तुत काव्य में प्रयुक्त विविध अलङ्कारों के कारण कवि विश्वनाथसिंह के काव्यशास्त्रविषयक पाण्डित्य का आभास प्राप्त होता है । वस्तुस्थिति यह है कि प्रस्तुत कृति के आलोचन से विश्वनाथसिंह में कविजनोचित सहज प्रतिभा के साथ अलङ्कारशास्त्र का पाण्डित्य अधिकमात्रा में प्रतीत होता है । शब्दकोश की दृष्टि से वे धनपति कुबेर के समान अक्षय्य निधि-वाले हैं । इनके द्वारा प्रतिसर्ग में प्रयुक्त नूतन समृद्ध शब्दावली उनके श्रमसाध्य

गहन पाण्डित्य की परिचायिका है। प्रस्तुत काव्य में कवि द्वारा उपमा, रूपक, सहोक्ति-तद्गुण, उत्प्रेक्षा, प्रतीप, सन्देह, काव्यलिङ्ग, श्लेषानुप्राणित रूपक आदि विभिन्न अलङ्कारों का प्रयोग किया गया है। कतिपय उदाहरण प्रस्तुत हैं—

१. उपमा—

"प्रस्फुटं सुन्दरं साम्यमुपमेत्यभिधीयते"।

उदाहरण— प्रचुरपरागपूरपरिपूरितकटिमितसलिलसुललिता।
मिलितमीनमीनांककेतुसमतुंगतरंगतरलिता ॥

२. रूपक—

तद्रूपकमभेदोयं उपमानोपमेययोः।

उदाहरण— हरिचन्दनघनसारस्पर्शो विरहशिखी।
दहति रश्मिभिस्तनुं दिनेशश्चन्द्रमिषी ॥ (दशम सर्ग)

३. सहोक्ति-अलङ्कार—

सा सहोक्तिः सहार्थस्य बलादेकं द्विवाचकम्।

उदाहरण— रघुनन्दनगुणगानाद्भुतप्रभावं जनकपुत्रीं च।
युगपद्विलोक्य ससुखं वसन्तिका संजगादेदम् ॥ (५ सर्ग)

४. काव्यलिङ्ग—

काव्यलिङ्गं हेतोर्वाक्यपदार्थता।

यथा— कापि मेघरमणीयरागतो वर्षात्वं दर्शयते।
नायकनयननवीनघनेन च सुखनीरं वर्षयते ॥५॥

५. प्रतीपालङ्कार—

आक्षेप उपमानस्य प्रतीपमुपमेयता।
तस्यैव यदि वा कल्प्या तिरस्कारनिबन्धना ॥

यथा— दम्पतिच्छविसम्पतिवलितविभोत्पत्तिसुखेक्षणम्।
उत्तुंगतरलतरङ्गयुतगङ्गादिजलधिविलक्षणम् ॥ (नवम सर्ग)
बहुरङ्गमणिमयहंसकीरककपोतपोतकशोभिता।
सङ्कुलितकल्पलतादिरचना विबुधवनवद्द्योतिता ॥

